

## चत्वारिंशः सर्गः (४०)

### समुद्र-पार जाने के लिए विचार-विमर्श—

**आख्याता गृध्रराजेन समुत्पत्य प्लवङ्गमाः।**
**संगम्य प्रीतिसंयुक्ता विनेदुः सिंहविक्रमाः॥ १॥**

गृध्रकूट के महाराज सम्पाति के ऐसा कहने पर सिंह के समान पराक्रमी वे सभी वानरगण एकत्र होकर बड़े आनन्द से उछलने-कूदने और हर्ष-ध्वनि करने लगे।

**सम्पातेर्वचनं श्रुत्वा हरयो रावणक्षयम्।**
**हृष्टाः सागरमाजग्मुः सीतादर्शनकाङ्क्षिणः॥ २॥**

रावण के निवास विषयक सम्पाति के वचनों को सुनकर वे सब वानरगण सीता के दर्शन की अभिलाषा से प्रसन्न होते हुए समुद्र के तट पर पहुँचे।

**आकाशमिव दुष्पारं सागरं प्रेक्ष्य वानराः।**
**विषेदुः सहसा सर्वे कथं कार्यमिति ब्रुवन्॥ ३॥**

आकाश के समान उस विशाल एवं दुर्गमनीय सागर को देखकर वानरगण घबरा गये और सब एक साथ बोल उठे—अब क्या किया जाए?

**तान् विषादेन महता विषण्णान् वानरर्षभान्।**
**उवाच मतिमान् काले बालिसूनुर्महाबलः॥ ४॥**

उन वानरों को विषाद से भयविह्वल देखकर उन्हें धैर्य बाँधते हुए महाबली, बुद्धिमान् बालीपुत्र अङ्गद बोले—

**न विषादे मनः कार्यं विषादो दोषवत्तमः।**
**विषादे हन्ति पुरुषं बालं क्रुद्ध इवोरगः॥ ५॥**

हे वानरो! विषाद मत करो क्योंकि विषाद दोष-कारक है। जैसे क्रुद्ध सर्प बालकों को मार डालता है उसी प्रकार विषाद भी पुरुष को मार डालता है।

**विषादोऽयं प्रसहते विक्रमे पर्युपस्थिते।**
**तेजसा तस्य हीनस्य पुरुषार्थो न सिध्यति॥ ६॥**

उद्योग करने अथवा पराक्रम दिखाने के समय जो व्यक्ति विषाद करता है वह तेजहीन हो जाता है और उसका कार्य भी सिद्ध नहीं होता।

**क इदानीं महातेजा लङ्घयिष्यति सागरम्।**
**कः करिष्यति सुग्रीवं सत्यसन्धमरिन्दमम्॥ ७॥**

(यह विषाद करने का नहीं अपितु पराक्रम दिखाने का समय है, अतः बोलो) इस समय कौन महातेजस्वी इस समुद्र को पार कर शत्रुओं का नाश करनेवाले सुग्रीव को सत्य-प्रतिज्ञ सिद्ध करेगा?

**को वीरो योजनशतं लङ्घयेच्च प्लवङ्गमः।**
**इमांश्च यूथपान् सर्वान् मोक्षयेत्को महाभयात्॥ ८॥**

इस सेना में ऐसा कौन वीर वानर है जो सौ योजन विस्तृत समुद्र को लाँघकर इन समस्त वानर यूथपतियों को महान् भय से मुक्त कर दे।

**अङ्गदस्य वचः श्रुत्वा न कश्चित्किञ्चिदब्रवीत्।**
**स्तिमितेवाभवत्सर्वा तत्र सा हरिवाहितनी॥ ९॥**

अङ्गद की इन बातों को सुनकर वहाँ कोई किसी प्रकार कुछ भी नहीं बोला। सम्पूर्ण वानर-सेना में सन्नाटा छा गया।

**स्तिमितां च परिश्रान्तां विषण्णां हरिवाहिनीम्।**
**जाम्बवान् समुदीक्ष्यैवं हनुमन्तमथाब्रवीत्॥ १०॥**

वानरी सेना को विषादयुक्त, थकावट से चूर और चुपचाप देखकर जाम्बवान् हनुमान्‌जी से बोले—

**वीर वानरलोकस्य सर्वशास्त्रविशारद।**
**तूष्णीमेकान्तमाश्रित्य हनुमन् किं न जल्पसि॥ ११॥**

हे वानरकुलश्रेष्ठ वीर हनुमन्! हे सर्वशास्त्र-विशारद! तुम अकेले और चुपचाप कैसे बैठे हो? कुछ बोलते क्यों नहीं?

**बलं बुद्धिश्च तेजश्च सत्त्वं च हरिपुङ्गव।**
**विशिष्ट सर्वभूतेषु किमात्मानं न बुध्यसे॥ १२॥**

हे कपिश्रेष्ठ! आपमें बल, बुद्धि, तेज और उत्साह अन्य प्राणियों की अपेक्षा बहुत अधिक है, फिर तुम अपने आपको भूले हुए क्यों हो?





**वयमद्य गतप्राणा भवान्नस्त्रातु साम्प्रतम्।**
**उत्तिष्ठ हरिशार्दूल लङ्घयस्व महार्णवम्॥ १३॥**

इस समय हम लोगों के प्राण संकट में हैं। इस समय आप ही हमारी रक्षा कर सकते हो, अत: हे वानर वीर! उठो और इस समुद्र को पार करो।

**संस्तूयमानो हनुमान् व्यवर्धत महाबलः।**
**अभिवाद्य हरीन् वृद्धान्हनुमानिदमब्रवीत्॥ १४॥**

जाम्बवान् के द्वारा प्रशंसा किये जाने पर महाबली हनुमान् ने अपनी महती शक्ति का परिचय दिया और सभी बड़े-बूढ़े वानरों को प्रणाम कर हनुमान्जी बोले—

**बुद्ध्या चाहं प्रपश्यामि मनश्चेष्टा च मे तथा।**
**अहं द्रक्ष्यामि वैदेहीं प्रमोदध्वं प्लवङ्गमाः॥ १५॥**

मैं अपनी बुद्धि से देख रहा हूँ, मुझे मन में पूर्ण विश्वास है, मेरी चेष्टा और उत्साह भी उसी प्रकार के हैं, अत: मैं सीता को अवश्य देखूँगा। हे वानरो! तुम प्रसन्न हो जाओ।

**तस्य तद्वचनं श्रुत्वा ज्ञातीनां शोकनाशनम्।**
**उवाच परिसंहृष्टो जाम्बवान् हरिसत्तमम्॥ १६॥**

अपनी जाति-बान्धवों के शोक को मिटानेवाले हनुमान्जी के इन वचनों को सुनकर वानर श्रेष्ठ जाम्बवान् प्रसन्न होकर बोले—

**तव कल्याणरुचयः कपिमुख्याः समागताः।**
**मङ्गलं कार्यसिद्ध्यर्थं करिष्यन्ति समाहिताः॥ १७॥**

हे तात! तुम्हारे कल्याण की कामना से और तुम्हारी यात्रा-सिद्धि के लिए ये समस्त वानर यूथपति यहाँ एकत्र हो ध्यानावस्थित होकर मंगल-पाठ किया करेंगे।

**ऋषीणां च प्रसादेन कपिवृद्धतमेन च।**
**गुरूणां च प्रसादेन प्लवस्व त्वं महार्णवम्॥ १८॥**

ऋषियों की कृपा से, वृद्ध वानरों के आशीर्वाद से और गुरुजनों के अनुग्रह से तुम समुद्र को लाँघ जाओ।

**स्थास्यामश्चैकपादेन यावदागमने तव।**
**त्वद्गतानि च सर्वेषां जीवितानि वनौकसाम्॥ १९॥**

जब तक तुम लौटकर नहीं आओगे तब तक हम एक पैर से खड़े होकर तुम्हारी प्रतीक्षा करेंगे—अर्थात् तुम्हारे लौटने तक हम लोग कहीं भी नहीं जायेंगे, यहीं पड़े रहेंगे। अब इन सब वानरों का जीवन तुम्हारे ही हाथ में है।

**॥ इति किष्किन्धाकाण्डम्॥**

—o—

*किष्किन्धाकाण्ड एक दृष्टि में—*

| | |
|---|---|
| सर्ग | ४० |
| श्लोक-संख्या | ८०४ |
| टिप्पणियाँ | २७ |